

अर्थ :—चातुर्मास रहे हुये साधु साध्वियों को तीन उपाश्रय ग्रहण करने कल्पते हैं। क्योंकि वर्षाकाल में जल प्रवाह (बाढ़) आदि आने का भय रहता है, अतः तीन उपाश्रय रखने की आज्ञा दी है। जहाॅं रहते हों वह व्यापृत है; अतः वहाँ ४ बार प्रतिलेखन करे, चार बार प्रातः गोचरी के समय, मध्याह्न में और संध्या पडिलेहण समय। शीत व उष्णकाल में तीन बार करे। और स्थान जीवाकुल हो तो बार-बार पडिलेहन करे! शेष २ उपाश्रय प्रत्येक दिन दृष्टि प्रतिलेखन व तीसरे दिन दण्डासन से प्रमार्जन करें।

गोचरी गमन काल में दिग् निर्देशन रूप छव्वीसवीं समाचारी :—

**सूत्र :—वासावासं पज्जोसवियाणं निग्गंथाण वा निग्गंथोण वा कप्पइ अण्णयरिं दिसिं वा अणुदिसिं वा अवगिज्झिय भत्त पाणं गवेसित्तए। से किमाहु भंते! ओसण्णं समणा भगवंतो वासासु तवसंपउत्ता भवंति, तवस्सो दुब्बले, किलंते मुच्छिज्ज वा पवडिज्ज वा तामेव दिसिं वा अणुदिसिं वा समणा भगवंतो पडिजागरंति ॥६१॥**

अर्थ :—वर्षावास में चातुर्मास रहे साधु साध्वियों को किसी भी दिशा या विदिशा का अवग्रह लेकर गुरु आदि अग्रेसर पूज्य को कह कर कि "मै अमुक दिशा या विदिशा मै भक्तपानार्थ जा रहा हूँ" गोचरी जाना कल्पता है। भन्ते! इसका क्या कारण है? उत्तर—वर्षाकाल मे श्रमण भगवान्, साधुजन अवसन्न—विशेष श्रम—तप स्वाध्यायादि के कारण थके हुये होते है। अर्थात् तपस्या—आलोयण पूर्ति के लिये, सयम शुद्धि के लिये, पदाराधनार्थ छट्ठ अट्ठमादि तप करने से खिन्न दुर्बल होने के कारण मार्ग में मूच्छित हो जाये, गिर पडे या अन्य आपत्ति आ जाय तो, न आ सके तब पीछे रहे हुये मुनि आदि उसी दिशा विदिशा में उनकी खोज कर सकते हैं। अन्यथा दिग् विदिग् के कहे बिना कहाॅं पता लगाये? अतः कह कर जाना अनिवार्य है।

ग्लान आदि की चिकित्सा निमित्त अन्य स्थान गमन रूप सत्ताइसवीं समाचारी :—

**सूत्र :—वासावासं पज्जोसवियाणं कप्पइ निग्गंथाण वा निग्गंथीण वा गिलाण हेउं जाव**



**चत्तारि पंच जोयणाइं गंतुं पडिनियत्तए, अंतराविय से कप्पइ वत्थए, नो से कप्पइ तं रयणिं तत्थेव उवायणावित्तए ॥६२॥**

अर्थ :—वर्षावास रहे हुये साधु साध्वियों को रोगी ग्लानादि की वैयावृत्य—सेवा करने, ओषधि लाने वैद्य को पूछने, बुलाने, विशेष वस्त्र-कम्बलादि रोगी के लिए लाने आदि कार्यों के लिये चार या पांच योजन (३२ या ४० माइल) जाना कल्पता है; किन्तु कार्य हो जाने पर रात्रि रहना नहीं कल्पता। वहाँ से विहार कर मार्ग में रहना कल्पता है।

साधु धर्मरूप अट्ठाइसवीं समाचारी :—

**सूत्र :—इच्चेइयं संवच्छरिअं थेरकप्पं अहासुत्तं, अहाकप्पं अहामग्गं, अहा तच्चं सम्मं काएणं फासित्ता, पालित्ता, सोमित्ता, तोरित्ता, किट्टित्ता, आराहित्ता, आणाए अणुपालित्ता, अत्थेगइआ समणा निग्गंथा तेणेव भवग्गहणेणं सिज्झंति, बुज्झंति मुच्चंति परिनिव्वाइंति, सव्वदुक्खाणमंतं करेंति। अत्थेगइया दुच्चेण भवग्गहणेण सिज्झंति, जाव सव्व दुक्खाणमंतं करिंति। अत्थेगइया तच्चेणं भवग्गहणेणं जाव अंतं करिंति। सत्तट्ठ भवग्गहणाइं पुण नाइक्कमंति ॥६३॥**

अर्थ—यह पूर्वोक्त सांवत्सरिक (चातुर्मास विषयक) स्थविर कल्प—यद्यपि जिनकल्पि सम्बन्धी भी कुछ सामान्य कहा गया है; किन्तु विशेषतया स्थविर कल्पियों का ही कल्प वर्णित होने से इसे स्थविरकल्प कहा है। उस स्थविर कल्प को यथाश्रुत—जैसा पूर्व परम्परा से पूज्यों ने कहा अथवा यथासूत्र—जैसा सूत्रों मे वर्णित है, वैसा 'कल्पसूत्र समाचारी' मे भी कहा है; स्वमति कल्पित नहीं है। विरुद्ध नही है कल्प के अनुसार है। यथा मार्ग—जैसा मोक्ष साधन का मार्ग होना चाहिये, वैसा ही है। यथातत्त्व—अर्थात् तत्त्व के अनुसार है। सम्यक् प्रकार से मन वचन और काया के द्वारा इस धर्म का स्पर्श करके—आत्मसात्

करके पालिता—अतिचार रहित पालन कर, दोषों को शोधकर दूर करके, यावज्जीव आराधना द्वारा पार पहुँचा कर, उपदेश द्वारा दूसरों को भी पार पहुँचा कर, शास्त्रानुसार आराधना कर तीर्थंकर भगवान् की आज्ञानुसार जैसे पूर्व महर्षियों ने पालन किया वैसे ही पालन कर, अनेक श्रमण निर्ग्रन्थ उसी भव में सिद्ध बुद्ध मुक्त परिनिवृत्त हो समस्त दुःखों का अन्त करते हैं। अनेक श्रमण निर्ग्रंथ दूसरे भव में और कितने के तृतीय भव में सिद्ध यावत् सर्व दुःखो का अन्त करते सात-आठभव का अतिक्रमण तो करते ही नहीं। अवश्य सिद्ध बुद्ध मुक्त और परिनिवृत्त हो, समस्त दुःखो का अन्त कर देते हैं। अर्थात् आराधक साधु साध्वी सात-आठ भव से अधिक ससार मे भ्रमण नहीं करते।

**सूत्र :—ते णं काले ण ते णं समए णं समणे भगवं महावीरे रायगिहे नगरे, गुणसिलए चेइए, बहूण समणाणं, बहूणं समणोणं, बहूणं सावयाणं बहूणं सावियाणं बहूणं देवाणं बहूणं देवीणं मज्झगए चेव एव माइक्खइ, एवं भासइ, एवं पण्णवेइ, एवं परूवेइ पज्जोसवणा कप्पो नामं अज्झयणं सअट्ठं सहेउअं, सकारणं ससुत्तं सअत्थं सउभयं सवागरणं भुज्जो-भुज्जो उवदंसेइ त्ति बेमि ॥६४॥ पज्जोसवणाकप्पो नाम दसासुअक्खंधस्स अट्ठममज्झयणं सम्मत्तं ॥** (ग्रं० १२१५)

अर्थ :—उसकाल उस समय मे अर्थात् इसी अवसर्पिणी काल के चौथे आरे के अन्त में, राजगृह नगर के बाह्य प्रदेश में गुणशिल चैत्य ( यक्षायतनयुक्त उपवन ) में श्रमण भगवान् महावीर प्रभु ने बहुत से श्रमण श्रमणी, बहुत से श्रावक श्राविका और बहुत से देव देवियो के मध्य विराजमान थे। उस समय यह पर्यूषणा कल्प नामक अध्ययन उपर्युक्त प्रकार से पूर्ण रूप से कहा बतलाया और कल्पाराधन फलयुक्त समझाया, तथा श्रोताजनों के हृदय रूप आदर्श मे अर्थ को प्रतिबिम्बित किया। इस कल्प को सप्रयोजन, सहेतुक उदाहरण युक्त कारण सहित-उत्सर्ग अपवाद युक्त, सूत्र व अर्थ तथा उभय रूप, प्रश्नोत्तर समन्वित, विस्मरणशील शिष्यों पर कृपा करके भूयः २—बार उपदेश किया।

श्री पर्यूषणाकल्प नामक अध्ययन, जो दशाश्रुत स्कन्ध का अष्टम अध्ययन है, सम्पूर्ण हुआ। शुभम्भूयात्।

—★—